नागरी नवल गुन सींव सब अगनि में तेई भाइ जानिवे को नागर प्रवीन हैं। रूप अरु जोवन की जैसी है गरुताई तैसे इत रसिक सिरोमनि अधीन हैं ॥ नेकु मुरि बैठे जब व्याकुल ह्वै जात तब सहजहीं गति ऐसी जैसें जल मीन हैं। रंच हँसि चाहतही रोम रोम होत फूल हित ध्रुव नेह जहा सदाही नवीन हैं ॥ १२७ ॥

प्रेम के तरगनि मे प्यारी जू को मन पर्यो कछुक रुखाई छवि औरै भाँति भई है । मान पिय मान लियौ हियौ गहबर दियौ दीरघ उसास लेत भूलि सुधि गई है ॥ प्रानप्यारे लाल जू की गति हेरि हेरि तनु उर सो रह्यो है लागि आखें भरि लई है । हित ध्रुव दुहुनि को प्रेम कैसें कह्यो जात जानत हैं वेई छिन छिन प्रीति नई है ॥ १२८ ॥

जौलौ प्यारी बतराति चितै चितै मुसकाति पिय हिय लपटाति त्योंही लगि शाँति है। प्रेम नेम मे प्रवीन याही रस भये लीन जैसें जल माहिँ

मीन पस्यो ऐसी भाति है ॥ रुचिही की वेलि नई नैननि में आनि बई बाढत है रसमई फैली अति जाति है । आनँद के फूल ताहि लागी अनु राग पागी छिन छिन डहडहै औरे ध्रुव काति है॥

जहँा जहँा पग धरै माधौ को मन हरै रूप गुन पीछे फिरैं ऐसे सुकुमार री । हावभाव सिधु के तरग उठैं अग अग नैकही को चितवनि मोहै कोटि मार री ॥ छिन छिन नई नई पानिप अ नूप काति देखें तन झलकनि रहै न सँभार री। हित ध्रुव चितचोर नवल रँगीली जोर निसिदिन सखियन कीने उर हार री ॥ १३० ॥

सवैया।

लाडिली रग भरी सुकुमारि सिगार सलौन अनूप बन्यो है । रैनि बच्यो ध्रुव रग को खेल महा सुख में रससिधु तस्यो है ॥ रहे छुटि वार टुटी लर लार सुअग को अगनि रग ढस्यो है । मैन रची फुलवारी मे मानहु प्रेम की वारन आनि पस्यो है ॥ १३१ ॥

सोरठा।

फूल सो जब मुसकाति चितै लाडिली लाल त
को बरनें बहु भाँति प्रीतमहू रहे भूलि जहँ

सवैया।

मैन की बेलि बढी पिय हयी मे फूल मन
रध बाढे अपारा । एकहि रग सुरग रहे दि
सीच्यौ करै रस प्रेम की धारा॥ रीझि के चा
रही सुकुमारी बिहारी किये अपने उर हारा
देखतही ध्रुव या छवि को सिर नाइ लजाइ ग
सत मारा ॥ १३३ ॥

कवित्त।

नवल नवेली हेली अलबेली भाँति दोऊ रस
केलि सहलही रग भरे करहीं। बदन बदन जो
मिलि रही नेन कोरें थोरे थोरे बेसरि के मोत
थरहरही ॥ आरस मे अरसानो छवि न परै ब
खानी प्यार सो लटकि प्यारे पिय पर ढरही
हित ध्रुव सखिन की जीवनि है यहै सुख रा
लिये दुहुनि को मन अनुसरहीं ॥ १३४ ॥

सवया ।

कही न परै मुख की छवि पानिप राजति आजु रँगीली विहारिनि । भूलि रहै बिसरी सुधि देह की मैन मनोरथ बाढे अपारिनि ॥ मोह के सिन्धु परे मनमोहन हेरत नेह नवेली निहारिनि । लिये ध्रुव हेत सो लाड़ हिये पिय देखि सखी सुकुमारि सँहारिनि ॥ १३५ ॥

कवित्त ।

प्रेम के खिलौना दोउ खेलत है प्रेम खेल प्रेम फूल फूलनि सो प्रेम सेज रची है । प्रेमही की चितवनि मुसकनि प्रेमही की प्रेम रँगी बाते करैं प्रेमकेलि मची है ॥ प्रेम के तरंगनि मे प्रीतम परे है दोउ प्रेम प्यार भार प्यारो पिय हिय लची है । हित ध्रुव प्रेमभरी प्यारी सखी देखे खरो हित चितवनि छवि आनि उर सची है ॥

प्यारी जू की उनिहारि पिय के अहार यहै हियेहू को हार छिन चित ते न टारही । अग की सुबास पर भ्रमत भँवर मानो लोइन छबीलो

जू की छविहि निहारहीं ॥ पलु पलु पानिप त रग रंग औरै और माधुरी सुभाइनि की अमित अपारहीं । हित ध्रुव प्रेमरस विवस रहत दिन चितै चितै मुख ओर प्राननि को वारहीं॥१३७॥

आजु की छबीली छवि छटा चित वेधि रही कही नहिँ जाति कछू कौन गति भई है। नवल जुगल हँसि चितवति ठाढी पासि मानौ तिहि उर नई नेह वेलि वई है ॥ हित ध्रुव नीरज से नीर भरे ढरे नैन बोलत न कछू वैन चित्र सी ह्वै गई है । नैन छाइ लीने रूप परी तव प्रेम-कूप वाकी गति जाने सोई जिहि अनभई है ॥

आलिन के मनो प्रान की मूरति लाडिली लाल बनाइ सवारे । जीवति है सब देखि दुहून को राखति ज्यो अँखियानि मे तारे ॥ खान औ पान विलास विनोद अहार यहे तिनिके सुख सारे । रूप विलास सनेह की सींव निहारि रही ध्रुव नैनन टारे ॥ १३८॥

रूप की रासि किशोर किशोरी रँगे रसकेलि

निकुंज विहारा । माति अनग प्रवीन सबै अँग फूल सिरीसहू ते सुकुमारा ॥ बसौ उर नैननि मे दिन रैनि नमौ मन के जिते आहिँ विकारा । जाँचत बात न और कछू ध्रुव देहु प्रिये रसप्रेम की धारा ॥ १४० ॥

सहज सुभाव पर्यौ नवल किशोरी जू की मृदुता दयालुता कृपालुता की रासि है । नेकहू न रिस कहू भुलेहू न होत सखी रहत प्रसन्न सदा हिये मुख हासि है ॥ ऐसी सुकुमारी प्यारे लाल जू की प्रानप्यारी धन्य धन्य वन तेई जिनकै उपास है । हित ध्रुव और सब जहँ लगि देखियत सुनियत तहँ लगि सबै दुख पास है ॥

ऐसी करौ नवलाल रँगीले जू चित्त न और कहू ललचाई । जे सुख दुःख रहे लगि देहँ सो तै मिटि जाहिँ ऽरु लोक बड़ाई ॥ सगति साधु वृंदावन कानन तो गुन गाननि माझ बिहाई । छवि जाल पगो कौ तिहारे वसौ उर देहु यहै ध्रुव कौं ध्रुवताई ॥ १४२ ॥

दोहा ।

सीसफूल सिपिचन्द्रिका सदा वसौ मन मोर ।
अरु जव चितवत लाडिली पिय तन नैननि कोर॥
इक सत वीस ऽरु पच मिलि भइ सवैया आहि ।
मन दै यह सिंगारसत छिनछिन प्रति अवगाहि॥
नवकिशोरता माधुरी एक वैस रस एक ।
या रस विनु कहियै न कछु धरियै ध्रुव यह टेक॥
रसपति रससिगार को यह रस है सिगार ।
धन्य धन्य धन तेइ नर जिनके यहै विचार ॥
सव तें कठिन उपासना प्रेमपन्थ रस रीति ।
राई सम जो चलै मन छूटि जाइ ध्रुव प्रीति ॥
प्रेमभजन विन स्वाद नहि भजन कहा विन स्वाद।
देत प्रान मृग विवस ह्वै सुनत कपट को नाद॥
या रस सो जो रहैं रँगि तिनको पदरज लेहिँ ।
जिन समझी यह वात ध्रुव सफल करी तिन देह॥
भये कवित सिँगार के इक सत अरु पचीस ।
दोहनि मिलि सव ठीक भो इक सत दस चालीस॥

इति श्री शृङ्गारसतक सम्पूर्णम् ।

# अथ रसरत्नावली लिख्यते ।

दोहा ।

प्रथम समागम सरसरस बन-विहार के रङ्ग ।
बिलसत नागरि नवल लल कोककलानि सु अङ्ग॥
नमित ग्रीव छवि सीव रहि घूंघटपटहिं सँभारि ।
चरननि सेवत चतुरई अति सलज्ज सुकुमारि ॥
जो अँग चाहत छुयो पिय कुँवरि छुवन नहिं देत ।
चितवनि मुसकनि छविभरी हरिहरि प्राननि लेत॥
चितवत औरे अंग पिय छुयो चहत अँग और ।
लज बनत नहिं चतुरई कुँवरि चतुरि सिरमौर॥
अलक सँवारन व्याज कैं परस्यौ चहत कपोल ।
मृदुल करनि डारत झटकि रसमय कलहकलोल॥
बातनि लाई लाडिली बहुविधि करि छलछन्द ।
बुधि बल कै खोल्यो चहत नागर नीवीबन्द ॥
नागरताई जहाँ लगि कीनी नागरि जानि ।
रहे दीन ह्वै चितै मुख हारि आपनो मानि ॥
आतुर पिय रस मो विवस उर अधीर अकुलात ।
कबहुँ गहत है पगनि कौ कबहूँ हाहा खात ॥

यह गति देखति लाडिली भई कृपाल तिहि काल।
हारेहीं रस पाइये उलटि प्रेम की चाल ॥ ८ ॥
नैन कपोलनि चूमि के लिये अङ्क भरि लाल ।
अधरनि रस दै दै मनों सींचत नैन तमाल ॥
सुरत सिन्धु सुख रस बढ्यो अतिअगाध नहिं पार।
लाज नेम पट दूरि कैं मज्जत दोउ सुकुमार ॥
रस विनोद विपरीतरति बरषत प्यार सु मेह।
चल्यौ उमडि भरि नेम को तोरि मेड़ जल नेह॥
अग अंग उरझानि की सोभा बढी सुभाइ ।
मृदुल कनक की वेलि मनु रहि तमाल लपटाइ॥
बिचबिच बोलत बैन मृदु सुनि सुख होत अपार।
रोचक रस पोषक तहा कलकिङ्किनि झनकार॥
प्रवल चोपसलिता बढी कहत वनत कछु नाहि।
पिय हिलाइ कुच घटनि सों पेरावत तिमि माहि॥
अति उदार मृदु चित्त सखि प्रेम सिन्धु सुखवारि।
विविधि रतन सब अङ्ग जो देत सम्भारि सम्भारि॥
सुरत स्वाति वरषा मनो निसिदिन वरषत आहि।
रह्यौ हारि चातक तहाँ तृषा लाल को चाहि॥

सुर तरङ्ग सुख मे कबहु रसिक विवस ह्वै जाइ।
कर जनि नासा पुट चटकि लालन लेत जगाइ॥
ऐसौ सुख कौ रस बढ्यौ श्रम नहि जान्यौ जात।
चाहचोप रुचि तहॉ की लालच चितै लजात॥
मैन मनोरथ बेलि बढि सोभा बढी अपार ।
मन न घटत तन हटत नहि अटकै सरस बिहार॥
सुरत केलि ऐसो बनी मानो खेलत फाग ।
हावभाव सोंधौ भयौ मुख ते बोल अनुराग ॥
अति सुरङ्ग सारी सुही छवि सो रहि झलकाइ।
कुन्दन बेलि तमाल पर मनु गुलाल रह्यौ छाइ॥
चञ्चल नैननि की चलनि पिचकाइनि की धार।
विवस भये खेलत दोऊ भीजे रँग सुकुवार ॥
श्रम जलकन मुख गोर पर अलकावलि गइ छूटि।
दरकी मव ठा कञ्चुकी हारावलि रहि टूटि॥२४॥
अलक लडी मुख लाडिली प्रीतम प्यार को देह।
श्रमित कानि चञ्चल पवन कर तरग निज नेह॥
सिथिल भये भूषन बसन चिचित पीक सुरङ्ग ।
लिख्यौ पत्र अनुराग मनुहारे कोटि अनङ्ग॥२६॥

अरुन नयन घूमत बने सोभा बढी सुभाइ ।
अधरनि रँग मादक पियौ सोई रँग झलकाई॥
पीक कपोलनि फबि रही कहुँ कहु अञ्जन लीक।
मनु अनुराग सिंगार मिलि चित्र बनाये नीक ॥
निरखत तेई चिह्न पुनि बढ्यौ चतुरगुन काम।
गही शरन चरननि तबै जानि सुखद निज धाम॥
लई लाल जिनि की सरन कोमल सुरङ्ग सुदेस।
कछुक कहत हौ यथामति तिनिकी छवि कौ लेस॥
कुँवरि चरन सुख-पुञ्ज मे अम्बुज छबि हरि लैन।
चहुँदिसि तिनि पर भ्रमत है प्रीतम के अलि नैन॥
लाल सखी कौ बेप धरि अद्भुत भाँति सिंगार।
प्रेम प्यार के चाव सो सेवत पद सुकुवारि॥३२॥
कर पर अञ्चल राखि के तिनि पर चरन अनूप।
चितवत लोने मुकर ज्यौं अमित माधुरी रूप ॥
चुम्बत छुवावत नैन हिय जावक चित्र बनाइ ।
देखि अटपटी प्रेम की गति नहि समुझी जाइ ॥
चरन चारु को हार हिय पिय प्रवीन रस प्रेम ।
ते पद सेवत रहत दिन सहज पर्यौ यह नेम ॥

चरन कञ्ज कुंदन वरन झलमलाति नख क्राँति।
आइ मिली रस करन को मनो विधुनि की पाँति ॥
मनिगन जुत झलकत रहें पद अम्बुज सुखदैन ।
सेवत तारागण मनो चन्द विहाने रैन ॥ ३७ ॥
सुमन सुवासन सेज पर लटको कुँवरि सुभाइ ।
पिय नैननि के कारनि सो तहँा पलोटत पाइ ॥
सब अँग नागर वैस सम नेह रूप गुन ऐन ।
पिय अधीर आधीन तहँ बँधे नैन फल सैन ॥
लोइन भीने मदन रस निरखत पानिप अग ।
कहि न सकत कछु बात पित वेपथु भये अँग अग ॥
लिये लाइ हित सो हिये गहि अधरनि मृदु दन्त।
मैन रस सब रच्यौ भरि रोम रोम प्रति कान्त ॥
प्रेम देस वृन्दा विपिन नृप दोउ नवलकिशोर ।
प्रेम खेल खेलत तहँा नहि जानत निसि भोर॥
अति स्वादो दोऊ लाडिले केलि पुञ्ज सुखरासि।
रीझिरीझि बिचबिच करत मधुरमन्द मृदु हाँसि॥
ज्यौ ज्यो मैन तरङ्ग उठे त्यो त्यौं सुख छवि काँति।
कहा कहौ रुचि चाह की छिन छिन नव नव भाँति॥

श्रमजल पीक सुरग कन झलकत श्रमल कपोल।
सुरत सिन्धु के मथत मनु प्रगटे रतन अमोल ॥
यह सुख देखत सखिन कें बाढ्यो अति अनुराग।
हित सौं देत असीस सब अविचल कुंवरि सुहाग॥
रूप मदन गुन नेहजुत आसौ भयौ अनूप ।
सो रस पीवत छिनहि छिन मिलि वृन्दावन भूप॥
तिहिसुखको रस मोद सखि जो उपजत दुहु माहिँ।
पलपल पावत हगनि भरिललितादिक न अघाहिँ॥
रसनिधि रस रतनावली रसिक रसिकनी केलि।
हित सौं जो उर धरे ध्रुव वढे प्रेम रस वेलि ॥
महागोप्य अद्भुत सरस चिन्तत रह मनमाहि ।
ता रस की रसिकनि बिना सुनि ध्रुव कहिनी नाहि॥

इति श्रीरसरत्नावली सम्पूर्णम् ।

---

# अथ नेहमञ्जरी लिख्यते ।

चौपई ।

श्री वृन्दावन सोभी सोवा । विहरत दोऊ मेलि भुज ग्रीवा ॥ १ ॥ राजत तरुन किशोर तमाला । लपटी कञ्चन वेलि रसाला ॥२॥ अरुन पीत सित फूलनि छाए । मनो वसत निज धाम बनाए ॥ ३ ॥ वरन वरन के फूलनि फूली । जहँ तहँ लता प्रेमरस झूली ॥ ४ ॥ तीनि भाँति के कमल सुहाये । जल थल विगस रहे मन भाये ॥ वहुत भाँति के पच्छी बोलै । मोर मराल भरे रस डोलै ॥ ६ ॥ त्रिविधि पवन सन्तत जहँ वहई । जैसो रुचि तैसीये वहई ॥ ७ ॥ हिम वरन अद्भुत धरमाई । हीरनि खची अधिक झलकाई ॥ ८ ॥ रजकपूर की तहाँ सुहाई । सौरभ मै सन्तत सुखदाई ॥९॥ तरनिसुता चहुंदिसि फिरि आई । मनो नीलमनि माल बनाई ॥ श्रीवृन्दावन की छवि ऐसी । का पै कही जाति है तैसी ॥ ११ ॥

दोहा।

फूलि जहँ तहँ देखिये श्रीवृन्दावन माँहि ।
द्रुमवेली खग सहचरी विना फूल काउ नाहिँ॥

चौपई ।

सुन्दर सहज छवीली जोरी। सहज प्रेम के रँग में बोरी ॥ १२ ॥ खेलत फिरत निकुञ्जनि खोरी। एक बैस पिय कुँवरि किशोरी ॥१३॥ तैसिय सग सहचरी भोरी। बँधी वङ्क चितवनि की डोरी ॥ १४ ॥ विन प्राननि डोलत सँग लागी। प्रेम रूप के रँग अनुरागी ॥ १५ ॥ महा प्रेम की रासि रगीले। चित्त हरन दोउ छैल छवीले॥१६॥ जहँ जहँ चरन धरत सुखदाई। झरि झरि रूप परत तहँ माई ॥ १७ ॥ जो तिहि ठाँव ह्वै देखै आई। तन की ताहि भूलि सुधि जाई ॥ १८ ॥ नवकिशोर वरने क्यों जाही। प्रेम रूप की सीवा नाही ॥ १९ ॥ तिनि कौ रुप कहन को पारै। जो देखे सो पहिले हारै ॥ २० ॥ ऐसे दोऊ आप मे राते। अहनिसि रहत एक रस माते ॥ २१ ॥ अँग अँग विवस और सुधि नाही। प्रेमरसहिँ सब

पान कराहीं ॥२२॥ अद्भुत रस पीवत हैं दोऊ। तिनमें तृपित होत नहिं कोऊ ॥ २३ ॥

दोहा।

मत्त परस्पर रहत ध्रुव एक प्रेमरत रात ।
अति सुरङ्ग लोयन रहे दिन अनुराग चुचात ॥

चौपाई।

हावभाव गुन सींव रँगीली। मुख पर पानिप झलक छवीली ॥ २५ ॥ बैठे कुँवर सोई छवि देखें। लोभी नैन न परत निमेखें ॥ २६ ॥ रहे चकित ह्वै रसिक बिहारी। रूप छटा नहिं जाति सँभारी ॥ २७ ॥ सहजहि प्रेम ढार ढरि जाहीं। तिहि रस जान न घाम न छाहीं ॥ २८ ॥ छिन छिन प्रति रुचि वाढै भारी। रही भूल सी प्रेम निहारी ॥ ३० ॥ कबहू लै मृदु कुसुम सुरङ्गनि। गुहि भूषन बाँधत सब अङ्गनि ॥ ३१ ॥ वार वार पीवत पिय पानी। चितै कुँवरि कछु इक मुसकानी ॥ ३२ ॥ छवि सींवा भुज लतनि पियारी। छवि तमाल पिय भर अकवारी ॥ ३३ ॥ महा

मधुररस युगल विहारा। जहँ लगि प्रेम सकल को सारा ॥ ३४ ॥ रहत दीन ह्वै कौन रँगीली। नखसिख सुन्दर रसिक रसीली ॥ ३५ ॥ तिनकी प्रेम प्रेमवस कीनी। सखि सो कहत सखी रँग भीनो ॥३६॥ दोहा।

जदपि मन चञ्चल हुतौ मोह्यौ अद्भुत रूप ।
बिसरि गई सब चतुरई परत प्रेम के कूप॥३७॥

चौपाई।

प्रिया वदन सुन्दर अति राजे। सहज रूप की चन्द विराजे ॥३८॥ मुसकनि मन्द हँसनि दुति न्यारी। तापर दामिनि कोटिक वारी॥३९॥ झलक कपोलनि की चिकनाई। अँखियाँ रपट गिरत तहँ माई ॥४०॥ अरुन असित सित नैन सलोने। छ्वै छ्वै जात हैं कानन कोने ॥ ४१ ॥ सहज चपल द्रुत उतहि निहारें। बरषत मनु अनुराग की धारें ॥ ४२ ॥

दोहा।

रगभरे अरु रसभरे सरस छबीले नैन ।
सींचत पिय हियकमल को नेहनीर मृदु सैन ॥

चौपाई।

अति अनूप बेंदी जगमगै। चितै चितै पिय पाइनु लगै ॥४४॥ नासिका बेसरि मोती झलकै। मनो रूप की आभा ललकै ॥४५॥ अद्भुत रूप मेह सो बरसै। तऊ कुँवर चातिक ज्यौं तरसै॥ छवि डोलै चरननि सों लागी। उपमा सबै देखि यह भागी ॥४७॥ अद्भुत सहज रूप की माला। ऐसी कुँवरि किशोरी बाला॥४८॥ पहिरि कुँवरि छिन छिनहि सँभारै। ऐसो लोभ न नेकु उतारै॥ कुँवर प्रेम को सागर राजै। प्रिया-प्रेम तहँ भँवर विराजै ॥ ५० ॥ ज्यौं सब जल फिरि फिरि तहँ परई। ऐसे लाल प्रिया दिसि ढरई ॥ ५१ ॥

सोरठा।

प्राननिहू के प्रान, पिय के सर्वसु लाडिलो ।
तिनकी नहि गति आन, देखि देखि जीवत सखी॥

चौपाई।

लालहि प्रिया लगत अरु प्यारी । तापर प्रान करत बलिहारी ॥ ५३ ॥ जहँ जहँ चरन धरति सुकुमारी। सो ठाँ चूमत लाल विहारी ॥

प्रेम अटक को अटपट रीती । जाने सो जिनि के उर वीती ॥ ५५ ॥ कहिवे को नहि प्रेम के बैना । मन समुझै के दोऊ नैना ॥५६॥ जिहि जिहि सुरँग सुमन की ओरै। चितवत नेकु नैन की कोरै ॥५७॥ धाइ कुँवर तिहि फूलहिँ ल्यावे। मन सेवा सौं पियहि रिझावे ॥ ५८ ॥ प्रेम रीति को जाने माई । विन पिय रसिक कुँवर सुख दाई ॥ ५९ ॥ भए दोन यो तनी वडाई । पुनि ताकी बातें न सुहाई ॥६०॥ माँगत हैं धन भाग वडाई । ऐसो कुंवरकिशोरी पाई ॥ ६१ ॥ अब मोको कछु और न चहिये। नैननि मे अञ्जन ह्वै रहिये॥ ऐसे नैन लगे सखि प्यारे। कैसे रहै आप तें न्यारे ॥६३॥ अस न होइ तो यह उर धरही। मो हो तन वेचित यो करहीं ॥ ६४ ॥ धन्य सोइ पलु छिन सखि मेरे। कुँवरि नैन भरि मो तन हेरे ॥ ६५ ॥ दोहा।

कोटि काम सुख होत है हँसि चितवत पिय ओर।
भूलि जाति तन की दसा परसी प्रेम झकोर ॥

चौपाई ।

कुंवर प्रेम जब मनमें आयौ। वचन किशोरी कहन न पायौ ॥ भरि छोयौ अतिही अकुलानौ। पिय किशोर के उर लपटानो ॥ फिरि गयौ प्रेम दुहुनि पर माई । अपनी अपनी सुधि बिसराई॥ पिय पिय प्रिया कहत पिय प्यारी । रहिगे ऐसे भरि अँकवारी ॥ प्रेम नीर उर अञ्चल भीने । चितवत नैन चकोरी कीने ॥ ७१ ॥

दोहा ।

सहज रँगीली लाडिली सहज रँगीलो लाल ।
सहज प्रेम की बेलि मनु लपटै प्रेम-तमाल ॥

चौपई ।

देखि सखी तहँ सबै भुलानी। एक रही मनु चित्र की बानी ॥ एकनि कैं नैनन जल ढरई । मनो प्रेम के झरना झरई ॥ इक गिरी धर अति मुरझानी । रहि गइ एक लता लपटानी ॥ भइ अचेत पुनि चेतनिहारैं । तब सबहिनि मिलि आनि सँभारैं ॥ देखे दोउ रस मे उरझाने । तब सबहनि के नैन सिराने ॥ ७७ ॥

सोरठा ।

जुगल रसिक सिरमौर, सब सखियन के प्रान हैं।
नाहिन गति कछु और, तिनही के सुख,सों रँगी॥

चौपई ।

महा प्रेम गति सब तें न्यारी । पिय जानैं के प्रानपियारी ॥ उरझे मन सुरझत नहिँ केहू । जिहि अँग ढरत होत सुख तेहू ॥ एकै रुचि दुहु मे सखि बाढी । परि गइ प्रेम ग्रन्थि अति गाढो॥ देखत देखत काल नहिँ माईं । तिनको प्रेम कहो नहिँ जाई ॥ सहज सुभाइ अनमनी देखैं । निमिषनि कोटि कलप सम लेखैं ॥ हँसि चितवत जब प्रीतम माहीं । सोई कलप निमिष ह्वै जाहीं॥ खेलनि हँसनि लाल को भावै । नेह की देवी नितहि मनावै॥ कौतुक प्रेम छिनहि छिन होई। यह रस विरला समझै कोई ॥ ज्यो ज्यो रूपहि देखत माईं । प्रेम तृषा की ताप न जाई ॥

दोहा ।

प्रेम तृषा की ताप भुव कैसेहुं कही न जात ।
रूप नोर छिरकत रहै तऊ न नैन अघात ॥८८॥

चौपई।

विच विच उठत हैं प्रेम तरंगा। खेलत हँसत मिलत अँग अंगा॥ नवल राधिका वल्लभ जोरी। दूलह नित्य दुलहिनी गोरी॥ सोभित नित्य सुहाने बागे। नये नेह के रस अनुरागे॥ खेलत खेल तहां मनभाये। यह कौतुक कबहूं न अघाये॥ नेह मञ्जरी सहजहिं भई। हरी एक रस छिन छिन नई॥ सींचत चाह चौप के जल सो। लगि रहि दृग कमलन के दल सो॥

सोरठा।

राधावल्लभ लाल, रसिक रँगीले बिबि कुंवर।
परे प्रेम के ख्याल, रुचत न तिनको और कछु॥

चौपई।

नव-निकुंज रँग रँग चितसारी। राजत नवल कुवर सुकुमारी॥ रस विहार की चौपड खेलै। दोउ प्रवीन असनि भुज मेलै। सखियन तलप विसाल बनाई। कहि न जाइ सोभा कछु माई॥ पासे नैन कटाछनि ढारे। हावभाव रँग रँग की सारे॥ जो अँग लालहि परसौ भावे।

समुझि किशोरी ताहि दुरावै ॥ घत अनेक मन मे उपजाई । हँसे कुंवर जव नहिँ वनि आई ॥ हारि मानि पग परत विहारी । रसिकसिरोमणि की वलिहारी ॥ नैननि सैननि कछु मुसकानी । भिने खेल रस रैनि न जानी ॥ उरज कपोल भ लक छवि छाई । चितवत लाल विवस ह्वै जाई ॥ तवहिँ कुँवर भरि लिय अँकवारी । करुना करि दियो अधर सुधा री ॥ १०५ ॥

दोहा ।

नागरि कोककलानि मे विलसत सुरत विसार।
रोचक रव रसना तहा अरु नूपुर झनकार ॥

चौपाई ।

नवल निकुंज रँगीलि दोउ । तिहि ठाँ सखी नाहिने कोउ ॥ रसिक लाल ऐसे रँग भीने । तन मन प्रान प्रिया कर दीने । कवहूँ रूप सखी को धरहीं । रुचि ले सव वातन को करहीं ॥ नखसिख लो सिगार वनावै । याही सेवा मे सुख पावै ॥ अद्भुत वेनी गूथि वनाई । मनो अलिन की सेना आई ॥ १११ ॥

दोहा।

विच विच मौरी सुरँग दै गूंथी कवरि वनाइ ।
मिलि अनुराग सिँगार दोउ गही सरन मनु आइ॥

चौपाई।

नेननि अञ्जनरेखा दीनी । तवहिँ कुवरि कर आरसी लीनी॥ रीझि सुअंक लाल भरि लीनो । अति हित सों अधरामृत दीनो॥ समुझि सनेह नैन भरि आये। मनो कञ्ज आनँदजल छाये॥ विवस होइ तव उर लपटाने। वीते कलप न नेकु अघाने॥ रहत यहै भ्रम पिय मन माहीं । प्रानप्रिया मोहि मिली कि नाही ॥११७॥

दोहा।

देखत खिलत हँसतही गये कलप वहु वीति ।
पल समान जाने नहीं विलसत दिन यह रीति॥

चौपाई।

कौन प्रेम तिहि ठाँ को कहिये । दुहू कोट चितवत सखि रहिये॥ नित्य प्रेम एक रस धारा। अति अगाध जिहि नाहिन पारा ॥ महा मधुर रस प्रेम को प्रेमा। पीवत ताहि भूलि गये नेम॥

तैसी सखी रहै दिन राती। हित ध्रुव जुगलनेह मदमाती ॥ १२२ ॥

दोहा।

रस निधि रसिककिशोर विवि सहचरि परमप्रवीन। महा प्रेम रस मोद मे रहत निरन्तर लीन॥१२३॥

चौपाई।

प्रेम बात कछु कही न जाई। उलटी चाल तहा सब भाई ॥ प्रेम बात सुनि बौरा होई। तहा सयान रहै नहिं कोई॥ तन मन प्रान तिही छिन हारै। भली बुरी कछु वे न बिचारै॥ ऐसी प्रेम उपजिहै जबही। हित ध्रुव बात बनैगी तबहीं॥ ताकी जतन न दीसै कोई। कुँवरि कृपा तें कहा न होई॥ बृन्दावन रस सब ते न्यारी। प्रीतम जहा अपनपौ हारौ ॥ श्रीहरिवंशचरन उर धरई। तब या रस मे मन अनुसरई॥ मो मति कवन कहै यह वानी। तिन चरनन बल कछुक बखानी॥ जुगल प्रेम मनही मे राखौ। अनमिलि सो कबहूँ जिनि भाखौ॥ १३२ ॥

दोहा ।

पिय प्यारी कौ प्रेमरस सकहि तौ मनमे राखि।
या रस के भेदौ बिना अनमिल सो जिन भाखि॥

चौपाई ।

प्रेम बात आनँद मैं माई। ताहो सुनत हियौ सु सिराई ॥ जहँ लगि सुख कहियत जग माहीं। प्रेम समान और कछु नाहीं ॥ यह रस जाके उर नहि आयो । तिहि जग जन्म वृथाहि गँवायो ॥ सब रस मै देखि अवगाही । सब कौ सार प्रेम रस आही ॥ प्रेम छटा जिहि उर पर परही । सो सुख स्वाद सबै परहरही ॥ १३८ ॥

दोहा ।

जिहँदुखसमनहिँऔरसुख सुखकौ गति कहै कौन।
वारि डारि ध्रुव प्रेम पर राज चतुर्दश भौन ॥

चौपाई ।

जहँ लगि उज्वल निरमलताई । सरस सनिग्ध सहज मृदुताई ॥ मादिक मधुर माधुरी अगा । दुर्लभता के उठत तरगा ॥ नव तन नित छिनही छिन माही । इक रस रहत घटत रुचि

नाहीं ॥ अतिहि अनूपम सहज सुछन्दा । पूरन कला प्रेम वर चन्दा ॥ सब गुन तें ताको गति न्यारो । जाकें वस भे लालविहारी ॥ १४४ ॥

दोहा ।

कहि न सकत रसना कछुक प्रेम स्वाद आनन्द।
को जाने ध्रुव प्रीति रस बिन वृन्दावनचन्द ।

चौपाई ।

प्रेम की छटा बहुत विधि आही । समुझि लई जिन जैसो चाही ॥ अद्भुत सरस प्रेम निज सोई । चित्त चलन की जिहि गति खोई ॥ रसिक रसिकनी गुन अनुरागे । एक प्रेम दम्पति मन पागे ॥ इक छत प्रेम सार निज धारा । जुगल किशोर निकुंज विहारा ॥ यह विहार जाकि उर आवे । ताहि न बात दूसरी भावे ॥ औरो भजन आहिँ बहुतेरे । ते सब प्रेम भजन के चेरे॥

दोहा ।

नारदादि सनकादि ध्रुव उद्धव अरु ब्रह्मादि ।
गोपिन को सुख देखि किय भजन आपनो वादि॥

चौपाई।

तिन गोपिन के दुर्लभ माई। नित्य विहार सहज सुखदाई॥ सिव श्रीपति यद्यपि ललचाहीं। मनप्रवेश तिनहू को नाहीं॥ ऐसे रसिक किशोर विहारी। उज्जल प्रेम विहार चहारी॥ अति आसक्त परस्पर प्यारे। एक सुभाव दुहुनि मन हारे॥ रस मे बटी नेह की वेलो। तिहि अवलम्बे न वल-नवेली॥ १५७॥ दोहा।

हित ध्रुव दुर्लभ सबनि ते नित्य विहार सरूप।
ललितादिक निज सहचरी सो सुख लहत अनूप॥

चौपाई।

दुर्लभ को दुर्लभ अति माई। वृन्दाविपिन सदन सुखदाई॥ वेलि फूल फल ललित तमाला। प्रेमसुधा सींचत सब काला॥ मृगी विहगी सखी अपारा। सब के तिहि ठा यहै अहारा॥ नित्य किशोर एकरस भीने। तन मन प्रान नेह बस कीने॥ यहि विधि विलसत प्रेमहि सजनी। जानत नहि कित वासर रजनी॥ नेहमञ्जरी हित ध्रुव गावै। दम्पति प्रेममाधुरी पावै॥१६४॥

दोहा।

प्रेमधाम वृन्दाविपिन मध्य मधुर वरजोर ।
सरिता रस सिंगार की जगमगात चहुँओर ॥

सोरठा।

प्रेममई दोउ लाल, प्रेममई सहचरि लहा
सेवत है सब काल, प्रेममई वृन्दाविपिन ॥१६१

दोहा।

वैभव सब ऐश्वर्यता ठढी सेवत दूरि ।
परसन पावत कबहु नहि श्रीवृन्दावन धूरि ॥
ब्रह्मजोति को तेज जहँ जोगेश्वर को ध्यान
ताही को आवर्ण तहँ नहिं पावे कोउ जान ॥
नेहमञ्जरी मञ्जुरस मञ्जुल कुञ्जविलास ।
जिहँ रस के गावत सुनत रसिकन होत हुलास॥
रूप रग की वेलि मृदु छवि के लाल तमाल ।
नेहमञ्जरी दुहुनि मे हरी रहत सब काल॥१७०॥

इति श्री नेहमंजरी सम्पूर्णम् ॥

# अथ रहस्यमञ्जरी लिख्यते।

दोहा।

करुनानिधि अरु कृपानिधि श्रीहरिवंश उदार।
वृन्दावनरस कहन कौं प्रगट धर्‍यो औतार॥१॥

चौपाई।

वृन्दावनरस सबको सारा। नित सर्वोपरि जुगलविहारा॥ नित्य किशोर रूप की रासी। नित्य विनोद मन्द मृदुहासी॥ नित ललितादि भरी अनन्द। नित प्रकास वृन्दावनचन्द॥ कुञ्जनि सोभा कहा बखानौ। छवि फूलन सौं छाई मानौ॥ राजत सुमन द्रुमनि बहु रंगा। मानो पहिरे बसन सुरंगा॥ नाचत हंस मयूरो मोर। शुक सारिक पिक नद चहुंओर॥ झलमलात महि कहि नहि जाई। चिन्तामणि मे हेम जराई॥ सोभा दुतिय बढी अधिकाई। फूलन की मनु अवनि बनाई॥ छवि सो जमुना बहै सुहाई। मनो अनन्द दै चल्यो माई॥ जहँ तहँ पुलिन नलिन कल कूला। फूले सबके मनोरथ

फूला ॥ फूले फिरत मधुप मधुमाते । जलजन सौरभ के रस राते ॥ सीतल मन्द समीर सुवासा। वृन्दाकानन रंग हुलासा ॥ सुख की अवधि प्रेम को ऐना । सेवत मैननि की सत सेना ॥१८॥

दोहा ।

वृन्दावनरस कह कहौं कैसेहुं कहत बनै न ।
नैनन के रसना नहीं रसना के नहिं नैन ॥१५॥

चौपाई ।

विहरत तहां परम सुकुमारा । रूप माधुरी को नहि पारा ॥ प्रेममगन अलबेली भांति । जगमगि रह्यो वन अगन क्रांति॥ सखी सबै हित की हितकारनि। जुगल चितवनी जाननिहारनि॥ तिनहीं के रँग सो अनुरागी । महा मधुर सेवा रस पागी ॥ रुचि लै रुचि सो दुहुनि लडावैं । पलु पलु सुख को रंग बढावै ॥ फूल सो भाजन भरि मधु आने । फूल चँदोवा छवि सों ताने ॥ फूल सो फूलनि सेज बनाई। अति सुगन्ध सोंधै छिरकाई ॥ तापर राजत रँग विवि ओर । सुख

जोहत ज्यों चन्दचकोर ॥ नेकु चितै तिरछै मुसकानो । लालहिँ सुधि बुधि सबै भुलानो ॥२४॥

दोहा।

बसो जु प्यारे लाल उर वह चितवनि मुसकानि।
तब तें कबहू ना छुटी चुभी जु उर मे आनि ॥

चौपाई।

तिनको प्रेम औरही भाति। अद्भुत रीति कही नहिँ जाति ॥ जो कल्पना करि वे उर आने। तब रसना जो कछू बखाने ॥ जाको हियो सरस अति होई। यह रस रीतिहि समुझै सोई ॥ सूछम प्रेमविरह सुखदाई। दिन सँजोग मे रहत है माई ॥ देखतही अनदेखी माने। तिनकी प्रीतिहि कहा बखाने ॥ प्रेम लालची लाल रँगीलौ। अवधि प्यार की रसिक रसीलौ ॥ कर अँगुरिन भुज मूलनि परसै। अधर-पान रस को पिय तरसैं ॥ छुइ न सकत उरजनि कर काँपे। चतुरि कुँवरि अञ्चल सो ढाँपे ॥ सो वह छटा प्रेम की न्यारी। लालहिँ विवस करत अति भारी॥

तबहिँ सँभारि लेति सुकुमारी । अधर कपोलनि चूमत प्यारी ॥ जब देखो अँखिया न उघारी । प्याइ जिवाई अधरसुधा री ॥ जबहीं उर सों धुरि लपटाही । तब नैना बिरही ह्वै जाही ॥ छुटै न यहिँ छवि देख्यो करै । विरह आनि अङ्गनि स ञ्चरै ॥ भाँति चटपटा मो चित हर्यो । जात नहीं उर धीरज धर्यो ॥ छिन छिन दसा और की औरै । यामे रहत सखी सिरमौरै ॥ ४० ॥

दोहा ।

प्रेम अटपटी चटपटी रही लाल उर पूरि ।
और जतन ताको न कछु प्रिया सजीवनि मूरि॥

चौपाई ।

विरह सँजोग छिनहि छिन माही । यद्यपि यौवनि मेले बाहीं ॥ यहि विधि खेलत काल्प बिहाने । परमरसिक कबहूं न अघाने ॥ एक समै मुख की छवि पानिप । निरखत भूलि सबै सयानप ॥ चाह प्यार की यों फिरि गई । सोई आनि बिच अन्तर भई ॥ कुँवरि छबीली मनि धरि आगी । विवस होइ पिय विल्पन लागी ॥ चितवत चित

वत लालविहारी। कहत यहै कहँ कहँ सुकुमारो॥ प्रेम तरङ्ग कहे नहिँ जाही । छिन छिन जो उपजत मनमाहीं ॥ ४८ ॥

दोहा।

कौन प्रेम किहि फन्द परि मोहन-नवलकिशोर।
भूलि रहीं चितवत खरो सखीमाल चहुंओर ॥

चौपाइ।

रस-निधि रसिक प्रवीन पियारो। लालहि राखत ज्यों फुलवारो । प्रेम प्यार जल सींच्यौ करही। पलु पलु प्रति तिनके रँग ढरही ॥५१॥

दोहा।

फूल पान ज्यों राखही ढाँपि प्यार की चोर ।
छिन छिन तिनको छिरकही नेह कटाछन नोर॥

चौपाई।

रसिकमौलि मनि लालविहारो। जिनकी सर्वस प्रानपियारी॥ नैन जोरि देखत पिय रूपहिँ। नैन माधुरी झलक अनूपहिँ॥ कौन भाँति छवि सुख को कहिये । चितवत सखी भूलही रहिये ॥ भौहनि भाइ कटाच्छ तरङ्गा। गन्यो

लाल मन प्रेम अनङ्गा ॥ खेद काम्य वे पगु अंग
अङ्गा । प्रानप्रिया भरि लेत उछङ्गा ॥ परसतहूं
परस्यो नहिँ जानें । छिन छिन नई नई रुचि
माने ॥ सो गति चितै सखी वलि जाही । वारि
फेरि अञ्चल वलि जाहीं ॥ प्रेम प्यार वनत न
मन सरस्यो । और स्वाद कवहूं नहिँ परस्यो ॥
रूप रङ्ग सौरभता तन को । जौवनि यहै दिनहि
पिय मन को ॥ देखिवौ जहाँ विरह सम होई ।
तहँ को प्रेम कहा कहै कोई ॥ ६२ ॥

दोहा ।

अटपट रँग को विरह सुनि भूलि रहे सव कोइ ।
जल पीवत है प्यास को प्यास भयो जल सोइ ॥

चौपाई ।

महा भाव सुखसार सरूपा । कोमल सील
सुभाउ अनूपा ॥ सखी हेत उदवर्त्तन लावैं । आ
नँद-रस सो सवै अन्हावै ॥ सारी लाज की अति
ही घनी । अँगिया प्रीति हिये कसि तनी ॥ हाव
भाव भूषन तन वने । सौरभ गुनगन जात न
गने ॥ रसपति रस की रचि पचि कीनी । सो

अञ्जन लै नैनन दीनो ॥ मेहदी रँग अनुराग सु-रङ्गा । कर अरु चरन रचे तिहि रङ्गा ॥ वङ्क चितवनो रस सों भीनी । मनु करुना की वरषा कीनी ॥ झलमल रहा सुहाग की जोती । नासा छवि रहि पानिप मोती ॥ नेह फुलेल वार वर भीने । फूल की फूलनि सों गुहि लीने ॥ मौरी रँग अनुराग की डोरी । तिहिँ कर बाँध्यौ पिय मन गोरी ॥ ७२ ॥

दोहा ।

हासि झलक हारावली अधर-बिम्ब अनुराग ।
चिबली है वा रूप की नव सत पोत सुहाग ॥

चौपाई ।

ऐसी प्यारी पिय उर बसै । ज्यों घन मे दिन दामिनि तरसै ॥ अद्भुत वृन्दावन रसखानी । अ-द्भुत दुलहिनि राधारानी ॥ अद्भुत दुलह नित्य किशोर । अद्भुत रस के चन्दचकोर ॥ अद्भुत जहँा प्रेम को रङ्ग । अद्भुत बन्यौ दुहुन को सङ्ग ॥ अद्भुत सहज रूप सुकुमारी । वृन्दावन की मनि उँजियारी ॥ तिनको सेवत लालविहारी।

तन मन वचन रहे तहँ हारी ॥ अद्भुत प्रेम एक व्रत लीनो । छाड़ि प्रियहि मन अनत न दीनो॥ छिन छिन औरै और सिंगार । गुन मालिनि पहिरावति हार ॥ ठाढे होइ रहत करजोरें । तै बलाइ वारत तृण तोरें ॥ ८३ ॥

दोहा ।

चितवत जितही लाड़िलो तितही मोहनलाल।
सो ठा प्यारी ह्वै गई लखो प्रीति की चाल ॥

चौपाई ।

तब मुसकाइ लिये उर लाई । रीझि प्रेम माला पहिराई ॥ अद्भुत प्रेम विलास अनङ्गा। अद्भुत रुचि के उठत तरङ्गा ॥ अद्भुत प्रेम कह्यौ नहिं जात । रसिक रँगीले तिहँ रँगरात ॥ ललित विशाखा सखी पियारो । दम्पति मनसुख समुझनहारी ॥ सब सखियनि के दोउ प्यारे जीवनि प्रान चखन के तारे ॥ ८४ ॥

दोहा ।

भुज सो भुज उर सो उरज अधरअधर जुरि नैन।
ऐसी विधि जो रहैं तो कछुक होइ चितचैन ॥

चौपाई।

या सुख पर नाहिन सुख और। तिहि रस रचे रसिक सिरमौर॥ या रँग सो ध्रुव जो मन लावै। ताको भाग कहत नहिँ आवै॥ ऐसे अद्भुत भक्त अनूप। जिनके हिये रह्यो यह रूप॥ श्रीहरिवंशचरन उर धारी। सो या रस में ह्वै अनुसारी॥ श्रीहरिवंशहि हित सों गावै। जुगल विहार प्रेमरस पावै॥ जापर श्रीहरिवंश क्रपाल। ताको बाह गहैं दोउ लाल॥ श्रीहरिवंश हिये जो आनै। ताको वह अपनो करि जानै॥ यह रस गायो श्रीहरिवंश। मुक्ता कौन चुगै विन हंस॥ रसद रहस्यमञ्जरी भई। छिन छिन जोति होति है नई॥ दुहुवनि मध्य खिनी ले बई। आनँदवेलि बढी रसमई॥ श्रीहरिवंश प्रगट करि दई। जाकौ भाग तिनहिँ ध्रुव लई॥ १०१॥

दोहा।

नित्यहि नित्य विहार दोउ करत लाडिली लाल।
हन्दावन आनन्दजल वरषि रह्यो सब काल॥

रूपरँगीली सभा सो प्रेमरँगीली रात ।
सखी सहेली संग रँग अद्भुत सहज समाज ॥
यह सुख देखत कण्ठ दृग रुके न आनँद-वारि।
और अङ्ग हारे सबै नैन न मानत हारि ॥१०४॥
सत्रह से है जन अरु अगहनपक्ष उँजियारि ।
दोहा चौपाई कहो ध्रुव इक सत परि चारि ॥

इति श्री रहस्यमञ्जरी सम्पूर्णम् ।

# अथ सुखमञ्जरी लिख्यते ।

दोहा ।

सखी एक हित की अधिक आनँद अवसर पाइ ।
दसा कुँवर को प्रिया सो कहति बनाइ बनाइ॥
चाह मदन की बिथा को नाहिन है कछु ओर ।
पलु पलु पिय हिय मे बढै यहै सोच मन मोर॥
सिथिल अंग बलहीन सखि कछुक भयो तन छीन।
करि उपाइ प्यारी प्रिया तुम जल हो वे मीन ॥

सोरठा ।

मिटत नहिन यह रोग, तुम हो मूरिसजीवनी ।
बन्यो आनि सजोग, अब बिलम्ब कीजै न बलि॥

दोहा ।

उनके लच्छन कहौं कछु चित दै सुनि सुकुमारि।
नारी मैं प्रानहि बसैं नागे नारि निहारि ॥
जैसें बिथा बढै नहीं कीजे जतन बिचारि ।
दैवे को कछु और नहिँ दैहै प्रान-निवारि ॥६॥
सुनत सखी के वचन ये करुना भई अपार ।
तबहिँ लाडिलो हेत सो करन लगी उपचार ॥
प्रथमहि नारो देखि कै हिय कर धाखौ आनि ।
रोम रोम सानँद भयो परस होतही पानि ॥८॥

वहुत भाँति की श्रोषधी चितवनि मुसकनि भाइ।
सँभराये तिहि छिन सखी अधरसुधारस प्याइ॥
कोककला के रस विविधि जानति परमउदार।
दियो किशोरी प्यार सौं अङ्क मृगाङ्क सँवारि॥
नैन कटाच्छ सुवास चँग चितवनि प्यारी कीन।
अतिप्रवीन रस लाडिली लालहि पथ मन दीन॥
परिरम्भन चुम्बन अधिक रति-विलास आहार।
तुष्ट पुष्ट वल रुचि भई वाढो क्षुधा अपार॥१२॥
गरे पितम्बर मेलि के चरनन पर धरि सीस।
दियो अपनपौ रीझि तब श्रीवृन्दावन-ईश॥१३॥
पुनि पग परसे सखिन के कीन वडो उपकार।
तासो इतनी कहि कुवर पहिरायो उर हार॥
मदन क्षुधा पानिप तृपा सरिता बढी गँभीर।
प्रेममगन विलसत रहैं पावत नाहिन तीर॥१५॥
विविध विहार विनोद रँग उठतहिँ मदन तरङ्ग।
अग अग सब चपल भे नितँत मनहु सुघग॥१६॥
हार वलय किङ्किनि झलक नूपुर की झनकार।
परे मीन मन दुहुनि के रसप्रवाह की धार॥

हावभाव लावण्यता अद्भुत प्रेम बिहार ।
केलि खेल निवरत नहीं तैसइ खिलनहार ॥१८॥
रूपसुधा पीवत दोऊ नहिँ जानत दिन रैन ।
पल को अन्तर परत नहिँ जुरे नैन सौं नैन॥१९॥
तृपित न कबहूं भये हैं जदपि मिले अँग अग ।
रुचि न घटै छिन छिन बढै प्रेम अनग तरग ॥
छके रहत दोउ लाडिले यह रसरग बिहार ।
सँभरावत छिन छिन सखी तब कछु होत सँभार॥
ज्यौं ज्यौं करत बिहार दोउ बाढत चाह बिलास।
जल पीवत है प्यास को सोइ जल भयौ पियास॥
रहे लपटि आनन्द सौं आनँद को पट तानि ।
हित ध्रुव आनँद कुञ्ज मे रहि रह्यो आनँद जानि ॥
यह सुख निरखति सहचरी जिनिके यहै अहार।
प्रेममगन आनद रस रह्यौ न देह सँभार ॥२४॥
अद्भुत वैदक मधुररस दोहा भये पचीस ।
सुनत मिटै हृदरोग ध्रुव झलकहि उर बन ईस॥

इति श्रीसुखमञ्जरी सम्पूर्णा।

# अथ रतिमञ्जरी लिख्यते ।

दोहा ।

हरिवंश नाम ध्रुव कहतही बाढे आनँद बेलि ।
प्रेम रंग उर जगमगै जुगल नवल रस केलि ॥१॥
श्रीहरिवंशपद बन्दि कै कहत बुद्धि अनुसार ।
ललित बिसाखा सखिन कौ यह रस प्रान अधार॥
एतौ मति मोपै कहाँ सिन्धु न सीप समाइ ।
रसिक अनन्य कृपा बल जो कछु बरन्यो जाइ ॥

चौपाई ।

प्रथमहि सुमिरो श्रीवृन्दावन । जा देखत फूलै यह तन मन ॥४॥ कुन्दनरचित खचित धर बनी। सो छबि कैसे जात है भनी ॥५॥ रज कपूर की झलकनि न्यारी । हियौ सिराइ निरखि सो भारी ॥६॥ ललित तमाल लता लपटानी । कूजत कोकिल अति कल बानी ॥७॥ तपनसुता छवि जात न बरनी । रसपति रस ढार्‍यौ मनु धरनी ॥८॥ कुञ्ज सुरङ्ग सुदेस सुहाई । रतिपति रचि रचि रुचिर बनाई ॥ ९ ॥

दोहा।

कुमकुम अम्बर अगर सत वेलि चमेली फूल ।
सखियनि सब कौ मोद लै रची सेज सुख मूल॥

चौपाई।

अब बरनौं निस रससिंगार। सुखनिधि हरि सनि कुञ्जविहार ॥ ११ ॥

दोहा।

रूपपुञ्ज रसपुञ्ज दोउ पौढे प्रेम प्रजङ्क ।
विलसत नवलविहारवर सब विधि होइ निसङ्क॥

चौपाई।

नवल नायिका अति सुकुमारी। नाइक सर सनि कुञ्जविहारी ॥१३॥ अति प्रवीन रस कोक मे दोउ। राजहस गति घटि नहि कोउ ॥१४॥

दोहा।

रुप मदन रस मोद को सहज जुगल वर देह ।
बैठे प्यार की सेज पर भरे मोद मृदु नेह ॥१५॥
एक रग रुचि एक वय एक प्रान द्वे देह ।
पलु पलु हिय हुलसत रहत अरुझे सरस सनेह॥

चौपाई।

सब विधि नागरि नवलकिशोरी। सील सुभाइ नेह निधि गोरी ॥ १७ ॥ अति गभीर धीर रस

वाला। परम सलज्ज रूप की माला ॥१८॥ नवल रँगीली रानत खरी। रगलता रसभाइन भरी ॥

दोहा।

कोमल कुन्दन वेलि मनु सीची रग सुहाग ।
मुसकनि लागे फूल फल उरज भरे अनुराग॥२०॥

चौपाई।

वरपत छवि वरषा सी माई। चातिक लाल न पिवत अघाई ॥ ११ ॥ आतुर प्रिय आधीन अधोरा। जाँचत रहत दसन वर वीरा ॥ २२ ॥ छिन छिन नई नई छवि औरे। सुधि नहि र हन देत सिरमौरे ॥ २१ ॥ जिहि अँग ओर परे मन जाई। छुटे न तहँ तें रहे लुभाई ॥२४॥

दोहा।

ज्यौं ज्यौं सर मे जल बढे कमल बढे तिहि भाँति।
ऐसे पिय की रुचि बढे निरखि प्रिया तन काँति॥

चौपाई।

अद्भुत सहज माधुरी अङ्गा। चितै रीझि भरि लेत उछङ्गा ॥२६॥ झटकनि लटकनि की छवि न्यारी। यह सुख जानत देखनहारी॥२७॥

चितई नेकु चपल भ्रूभङ्गा। काँपत लाल सकल अँग अङ्गा ॥ २८ ॥ वचन सगर्व सुनत हुँकारा। प्रीतम देह न रही सँभारा ॥ २९ ॥ बिवस भये बिरहज दुख भारी। लटकि परे गहि चरन बिहारी ॥ ३० ॥ प्रेम प्यार की मूरति प्यारी। लिये लाल भरि कै अकवारी ॥३१॥ रही लाइ हित सौं उर ऐसे। खची नीलमनि काञ्चन जैसे ॥ ३२ ॥

दोहा।

बदन कमल सुठि सोहनो रस भरि अधर सुरंग।
मलु मलु प्यावति लाडिली उठत सुगन्ध तरंग॥

चौपाई।

अधरनि रस सींच्यौ नव बाला। फूल्यौ मन मनु मैन तमाला ॥३४॥ अति सुकुमार केलि रँग भीने। छिन छिन उपजत भाइ नवीने ॥ ३५ ॥ प्रवल चोप बाढी दुहुं माहीं। रस सम तूल कोउ घटि नाहीं ॥३६॥ सुरति समुद्र परे दोउ प्यारे। अम्बर लाज दूरि करि डारे ॥ ३७ ॥ भूषन सब दूषन करि जाने। तन मन एक होइ लपटाने॥

दोहा ।

सुख वारिध मे परतहो गए कूटि पट नेम ।
मेड तहाँ कैसे रहै उमडत है जहँ प्रेम ॥३९॥
वढी तृपा निज केलि की रस लम्पट न अघात।
चरन छुवत हाहा करत रीभि रीभि वलि जात॥

चौपाई ।

अति उदार नागरि सुकुमारी । पिय रुचि जानि केलि विस्तारी ॥ ४१ ॥ रति विपरीत विलसत बहु भाँतिनि । चूमत अधर नैन मुसकातिनि ॥४२॥ रस के वस ह्वै रस मे भूली । बात नेम कोने सब भूली ॥४३॥ विरमि विरमि बानी पिय बोले । श्रमित जानि अञ्चल भकभोले ॥

दोहा ।

नायक तहँा न नायिका रस करवावत केलि ।
सखी उभै सगम सुरस पिवत नयन पुट झेलि ॥

चौपाई ।

तजि मरजाद विलासहिँ करही । रतिजुत मदन कोटि दुति हरहीँ ॥४६॥ आलिङ्गन चुम्बन नव दये। अगनि के भूषन अँग भये॥४७॥ अञ्जन

अधर पीक लगि नैननि। सुख मे कहत अटपटे वैननि ॥ ४८ ॥ आनँद मोद बढ्यो अधिकाई। बिच बिच लाल विवस ह्वै जाई ॥४६॥ दुहु मन रुचि एकै ह्वै जबही । सुख की वेलि बढै ध्रुव तबहीं ॥५०॥ गौर स्याम अँग मिलि रहे ऐसे। सोसी रँग झलकत तन तैसे ॥५१॥ रसकी अवधि इहाँ लौं माई। बिबि तन मन एकै ह्वै जाई ॥

दोहा।

एक रंग रुचि एक वय एकै भाँति सनेह ।
एकै सील सुभाव मृदु रस कै हित है देह॥५३॥

अरिल।

चहूँओर रहि छाइ प्रेम के प्यार सो ।
पिय हिय सो रहि लाइ हिये के हार सो॥५४॥
तिनके रस की बात कही नहि जात है ।
जानति नाहिन राति कीधौ ध्रुव प्रात है ॥

चौपाई।

मादिक मधुर अधर रस प्यावै। नैन चूमि नासा चटकावै ॥५६॥ ऐसे जतननि पियहि ज गावै । रति नागरि रति-कीलि बढावै ॥ ५७ ॥

अधरनि दसन लगे जब जाने । रोम रोम रति पति सरसाने ॥ ५८ ॥ देखि रसिक रति रीझि भुलानी । हियो खोलि पिय हिय लपटानी ॥

दोहा ।

ज्यावति प्यारी प्यार सों प्रेमरसासव-सार ।
त्यों त्यों प्यारेलाल के बाढ़त तृषा अपार ॥५६॥

चौपाई ।

सुख-सरिता उमडी चहुंओरें । झलमलात सोभा तन गोरें ॥ कंचुकि दरकि तनी सब टूटो। सगबगि अलकै सोभित छूटो॥ श्रमजलकन दुति कहा बखानो । छवि के मोती राजत मानों ॥ रतिविलास की उठत झकोरें । चलत दृगञ्चल चञ्चल कोरैं ॥ सुखसर में दोउ करत कलोलैं । मानो छवि के हंस कलोलैं॥ ऐसो उमड़ि महा रस ढरो । मनो प्यार की बरषा करो॥ रस भिर गयो दुहुन पर माई । भूली तन गति रति न भुलाई ॥ ६६ ॥

दोहा ।

लाख तृषा को सिन्धु है प्रेम उदधि सुकुमारि ।
इकरसप्यावतपिवत दोउ मानत नहि कोउ हारि॥

चौपाई ।

होत दिवस जबहीं पिय प्यारी । सावधान तहँ सखि हितकारी ॥ कुवरि अधर पिय अधरनि लावै । रूप वदन नैना दरसावै ॥ पिय के कर लै उरज छुवावै । मनहु मैन को खेल खिलावै ॥ उर सी उर मिलि भुजनि भरावै । चरन पलोट सेज पौढावै ॥ ऐसी भातिन लाड लडावै । ताहा सौं अपनो ज्यो ज्यावै ॥ ७२ ॥

दोहा ।

प्रेम-रसासव छकि दोऊ करत विलास विनोद।
चढत रहत उतरत नहीं गौर स्याम छवि मोद॥

चौपई ।

मेड तोरि रस चल्यो अपारा । रही न तन मन कछु सभारा ॥ सो रस कहौ कहा ठहरानो॥ सखियन के उर नैन समानो ॥ तिहि अवलम्बि सबै सहचरी । मत्त रहत ठाढी रँग भरी ॥ या रस की जाको रुचि रहै । भाग पाइ सो कछु इक लहै ॥ सखियनि सरन भाव धरि आवै । सो

या रस के स्वादहि पावै ॥ छाडि कपट भ्रम दिन दुलरावै । ताको भाग कहत नहिँ आवै ॥ रति-मंजरी रँग लागै जाके । प्रेम कमल फूलै हिय ताके ॥ यह रस जाके उर न सुहाई। ताकौ संग वेगि तजि भाई ॥ ८१ ॥

दोहा ।

या रस सौं लागौ रहै निसदिन जाकौं चित्त ।
ताकौ पदरज सीस धरि वन्दित रहु ध्रुव नित्त ॥

इति श्री रतिमंजरी सम्पूर्णा ॥



# अथ वनविहारलीला।

दोहा।

रसिक नृपति हरिवंश जू परम कृपाल उदार।
राधा-वल्लभलाल यश कियौ प्रगट ससार ॥१॥
वनविहार छवि कह कहो सोभा वढी विसाल।
मानो व्याहन चढे हैं राधावल्लभलाल ॥ २॥
मौरी मौर जराव की अरु मोतिन के हार।
दुलहिनि दुलह अति वनि रूप सींव सुकुमार॥
फूलनि के वनें सेहरे झलकत प्रगट सुहाग।
वसन सुहाने फवे तन मनो पग्यो अनुराग ॥४॥
नखसिख लौं भूषन सजे फवे छवीली भांति।
झलमलात अँग अग प्रति मनि रतननि की काँति॥
कहा कहो वानिक वनक सुन्दर परम उदार।
चरनन तर लोटत विवस निरखि रूप सिंगार॥
जुरी वरात सखीन की कोटिन जूथ अपार।
उमडे छवि के सिन्धु है मनु दूलह सुकुमार॥
सवकै सीसनि रहे फवि सीसफूल की पाति।
मनो छत्र सिंगार के झलकि रहे वहु भाति॥

किङ्किनिधुनि मनु दुन्दुभी बाजत है चहुओर ।
जहा तहा आनन्द भरि निर्तत मोरी मोर ॥६॥
अगनि छवि भूषन झलक फैलि रहो बन माहिँ ।
सखि मराल दुति जहा लगि निरखत सबै लजाहिँ॥
छाडत छवि की फुलझरी मदन हवाईदार ।
निसि तें मानो दिन भयो कोटि भानु उँजियार॥
छुटत अलौकिक ओचपा जहँ तहँ फैलो जोति।
काञ्चन को बरषा मनो वृन्दावन में होति ॥१२॥
कुञ्ज कुञ्ज ऐसे बने मानो मत्त मतंग ।
वागेही जनु पवन के निर्तत लता तुरंग ॥१३॥
फूले द्रुम फूली लता फूले जहँ तहँ फूल ।
बहुत रंग वृन्दाविपिन पहिरे मनो दुकूल ॥१४॥
उज्जल परम सुगन्ध अति नव कपूर की धूरि ।
बढ़ी धूंधि काहत न बनै रहे अकास सब पूरि ॥
बरषा रूप सुहाग की बरषत बन चहुँओर ।
जहा तहा आनन्द भरि निर्तत मोरी मोर ॥१६॥
ऋतुराज पखावज लिये बीना सरद प्रवीन ।
ग्रीषम ताल रसाल धरि पावस छाया कीन ॥

कीर कपोतो भँवर पिक करत मधुर सुर गान।
भींजि सब आनन्द रस उपजत नव नव तान॥
उग्यो गुलाल सुरग बहु सब वन छयो सुहाग।
मानो द्रुम द्रुम ते भयो प्रगट रग अनुराग॥१८॥
कोलाहल सब हिजन को तहा नाहिने घोर।
श्रवनन सुनियत नाहिँ कछु ऐसो ह्वै रह्यो सोर॥
चौर चलनि सखियन करन धुज पताक बहु रग।
सोभा को सागर बढ्यो मानो उठत तरग॥२१॥
फूल फूल भूलो फिरै देखत जहँ तहँ फूल।
झलमलाति दीपावली मनि मे जमुनाकूल॥
कुज कुंज उँजियार मनु कोटिक भान प्रकास।
मन्द सुगन्ध समीर वह सब बन भयो सुवास॥
वन्दीजन सब खग मनो कहत है विरद रसाल।
गावत रागिनी राग मिलि गुहि रागन की माल॥
करत चतुरई चित्र फिर भीनो रँग अनुराग।
उज्जलता को सँग लिये बँधो प्यार को ताग॥
कुज मडल रतनन खचो कीनै चित्त रसाल।
प्रहूयोर रङ्ग झलकि के झालरि मोतिन लाल॥

भूमि रही फूलनि लता वहु विधि रंग अनेक ।
फूले आनँद रंग भरि निर्तत केकी केक ॥२७॥
ललितादिक निज सहचरी जुरी तहा सव आनि।
कोलाहल आनन्द को कहँ लगि सकों वखानि॥
वेंदी सेज सुदेस रचि फूलनि आसन वानि ।
नव दुलहिनि दूलह नवल वैठाये तहँ आनि ॥
सखियनि अँचल दुहुनि के ले गठजोरा कीन ।
मिलवाई ग्रीवनि भुजा मानों भाँवर दीन ॥३०॥
सोभा भुव तिहि समै को वरनें ऐसो कौन ।
रसना कोटि सरस्वती तक रहै ह्वै मौन ॥३१॥
भीने अञ्चल मे चपल कजरारे दोउ नैन ।
निरखत पिय व्याकुल भये गह्यो आनि मनमैन॥
अतिसलज्ज सुकुमारि रहि नखसिख लो सव ढाँपि।
छुयो चहत छुइ सकत नहिँ उठत कुंवर कर काँपि॥
सखियन के उर फूल भइ दूधा भातो हेत ।
ऐसें वैठी मुरि कुवरि अञ्चल छुवन न देत ॥३४॥
सखियन कीनें जतन वहु जुरवाये चख चारि ।
रहिगये चितवत चित्र से मोहन वदन निहारि॥

निरखत छवि को ससिवदन वाढी फूल अपार।
सुन्दर मुख दिखरावनी पहिरायो हित हार॥३६॥
घूघटपट के छुवतहीं मुरि बैठी सुकुमारि ।
रसिकलाल पायनि परत सकत न धीरज धारि॥
समुझि दसा पिय को तबहि चितई कछु मुसकाइ।
फूल्यो पिय को हिय कमल सो सुख कह्यो न जाइ॥
नेकुहिँ घूघट के खुलत भयो प्रकास सत चन्द।
भई किशोर चकोर गति परे प्रेम के फन्द॥३८॥
रतनन के भाजन विविध धरे सेज ढिग आनि।
मधु मेवा फल अमृत मे भरि भरि राखे वानि॥
सोधौ पान सुगन्ध वहु रचि रचि धरे वनाइ ।
सखियन कौ सुख कह कहौ तिहि रस रही समाइ॥
मंगल रैनि सुहाग को गावत सखी प्रवीन ।
प्रथम विलास अनग रस वाढ्यो रंग नवीन॥४२॥
लई लाडिली अङ्क भरि कहा कहौ आनन्द ।
मानो छवि को चन्द्रिका लीनौ गहि छवि चन्द॥
वढि गयो ऐसो प्रेमरस विदा लाल की कौन ।
चितवनि मुसकनि सहजकी वतियन माहिँ प्रवीन॥

कोक विलास कलानि मे दोउ प्रिय समतूल ।
कहा कहौं तिहि समै की बाढी जो उर फूल ॥
बरबिहार रसरंग मे नागरि परम उदार ।
सींचत पियहि पियारजल लालच लाल निहार॥
नवल रँगीली रँगभरी रँग भरि मोहनलाल ।
बढी दुहुनि के होय ते केलि की बेलि रसाल॥
बतवतात मुसकात दोउ अति छवि सो लपटाति।
गौर स्याम तन रहे मिलि अँग मे अँग भलकात॥
दसनाचल अञ्जन लग्यो पलक पीक रस सार ।
दियो बदलि अनुराग के अधरनि को सिंगार ॥
वार निहारनि की अरुझ तन मन की अरुझानि।
मानो हासि सिंगार दोउ मिले आपु में आनि ॥
निसि बीती सब रग में उठे भोर सुकुमार ।
सखी सबै अति सोहनी राजत सग अपार॥५१॥
सुरँग सुहानो तिलक पर सुरँग चूनरी पाग ।
बाहाजोरी फिरत दोउ भीने रँग अनुराग ॥५२॥
लै लै फूल सुरग पिय प्रियहि बनावत जात ।
अगनि उरजनि छुवन को अति आतुर ललचात॥

देखि विपिन जमुनापुलिन ढरे कुटी की ओर।
सोभा आवन चलन फिरन जो ध्रुव कहै सु थोर।
द्वै छ कहै पचास पर चारि विचारि निहारि।
राधा वल्लभलाल यश पलु पलु ध्रुव उर धारि।
बनविहारलीला कही जो सुनिहै करि प्रीति।
सहजहि ताकै उपजिहै वृन्दावनरस रीति ॥५६॥

इति श्रीबनविहारलीला सम्पूर्ण।



# अथ रंगविहार लिख्यते ।

दोहा ।

राजत छवि सो रगमगे रगमगि सहज सिँगार ।
वैठि रगमगौ सेज पर रगमगि रूप अपार ॥ १ ॥
सखी एक दई आरसो ललित लाडिलो पानि ।
तिहिछिनपियकौमनपर्‍यौ है छवि के बिच आनि॥
बढ़ी अधिक सोभा झलक कुञ्जभवन रह्यौ छाइ।
मानो कोटिक रूप के चन्द उदै भये आइ ॥३॥
निरखि माधुरी सहज की नैन न मानत हारि ।
बढी लहा रुचि की लटो धीरज कूल विदारि ॥
प्रिय प्रवीन रस प्रेम मे चितवत भौंहनि भाइ ।
जिहँ छन जैसी होत रुचि जानत त्योहि लडाइ॥
छिन छिन औरै और छवि पल पल में गति और।
नागर सागर रूप के परमरसिक सिरमौर ॥ ६ ॥
कवहु लाडिलो होत पिय लाल प्रिया ह्वै जात ।
नहिँजानत यह प्रेमरस निसदिन कितहिविहात॥

सुरँग चूनरी एक में रँग भीने सुकुमार ।
लपटै ऐसी भांति सो नहिँ समात विच हार ॥

इन्द्र नीलमनि पिय प्रिया कोमल कुन्दन वेलि।
लसत छबीली भाति सो सुरत समर कल केलि॥
लाल मगन मुख सेज पर लटकत रही सँभारि।
रति नागरि अधरन-सुधा प्यावत वदन निहारि॥
नैन कटोरी रूप की भरी प्रेम मदमोद ।
अद्भुत रुचि पीवत बढ़ी आनँद रँग दुहुकोद ॥
अगनि की छवि माधुरी निरखतहूं न अघाहिं।
नैन भँवर भूले फिरै रूप कमल वन माहिं॥१३॥
ऐसो छिन ह्वैहै कबहुं कुंवरि अक भरि लेहिं ।
दसन खण्डि अति हित सो हँसि मुख बीरी देहिं॥
यहै सोच रहै चित्त में भूषन वसन बनाइ ।
पहिराऊँ अपने करनि रहैं रीझि सुख पाइ॥१४॥
यद्यपि पिय देखत रहे मन को सोच न जाइ ।
कैसहु एकहु वार ए देखि नैन अघाइ ॥ १५ ॥
अति आसक्त सनेहवस मोहनरूप निधान ।
तजि स्यानप राख्यौ न कछु अरपे तन मन प्रान॥
सौरभता सुकुमार की जब पावत सुकुमार ।
फैलि परत तनु प्रेमरस रहत न देह सँभार ॥

अतिहि विवस ह्वै जात पिय ऐसी भांति अनूप।
सुनि सखि तब ह्वै है कहा जबहि देखिहै रूप॥
अधरनि अंगनि परसिबौ तिनकौ यहै उपाय।
चितवनि अति अनुराग की लेत है पियहि लगाय॥
छिन छिन माहिँ अचेत ह्वै पल पल माहिँ सचेत।
नहिँ जानत या रंग मे गए कल्प जुग केत॥
एक लाडिलो लाल मे अद्भुत सरस सनेह।
रुचि तरग पल पल वढै वरषत रस को मेह॥
वरषत रस को मेह वढी सुख सरिता भारी।
मुसकनि मनु छवि कमल अँग फूलनि फुलवारी॥
हावभाव अकुर नये उपजत रग अनेक।
हित ध्रुव हित सो वात करि तनमन भे दोउ एक॥
अलक लडो सुख लाडिली अद्भुतरूपनिधान।
मोहि रहे मोहन निरखि भूलैं सवै सयान॥२२॥
तिनकि रूपहि कहन को कतिक वुद्धि है मोर।
रस गुन सींवा रूप की वँधे नैन की कोर॥२३॥
अति सुरग मोतिन सहित वनी माँग रुचि दैन।
मनो हास अनुराग मिलि राजत रसपति ऐन॥

फबि रहि गौर ललाट पर बेंदी की झलकानि।
मनि अनुराग सुहाग की मानो प्रगटी आनि॥
उज्जल स्याम सुरंग दृग सने सनेह सलोन।
बार बार परसत रहें चञ्चल श्रवननि कोन॥२६॥
कहि न सकत नासा बनक उन्नत सुमिल अनूप।
चितवत मोती की छबिहि भूल्यो रूपहि रूप॥
मधु में अधर सुरंग मृदु छवि सीमा सुकुमारि।
दसननि पकति जोति पर दामिनि अगनित वारि॥
उपमा सुन्दर चिबुक की सकत न उर मे आनि।
सोभा निधि अद्भुत मनो हरि मन हीरा-खानि॥
मुसकानि आनँदफूल मनु चितवनि सुख की सींव।
है लर मोतिन पोत छवि झलकि रही मृदुग्रीव॥
उरजनि की छवि कहँ कहाँ तैसो झलकनि हीय।
भूलत नहिँ मन के करनि धरे रहत हैं पीय॥
तन सो सारी मिलि रही सोधे सनी सुरङ्ग।
मानो सोभा छाइ रहि झलमलात अँग अङ्ग॥
रसभीनो झीनो बनी अँगिया गोरे गात।
अतिसुदेश गाढो कसनि लसत ललित उरजात॥

प्रीतम को चित मीन मनु पर्‌यो नाभि हृद माहिँ।
अति स्वादो सुख स्वादरस कैसेंहु निकसत नाहिँ॥
नखसिख लौं दोउ उरभ रहि नेकहु सुरभत नाहि।
ज्यों ज्यों रुचि बाढ़ै अधिक त्यों त्यों अति उरभाहि॥
जे हरि रीझे नूपुरनि निमिष न छाड़त पाइ ।
पायल सुख की रासि तहँ ते हरि रहे लुभाइ ॥
चरननि हित जावक लिये ललन रहे अति सोहि ।
चित्र कारत चितचित्र भो छबि चरित्र रहे जोहि ॥
चाहि रहे छावत चपनु बढ्यौ प्रेम की प्यार ।
रुचि प्रवाह मे पर्‌यो मन चूमत बारम्बार ॥३८॥
रसभरि चितवनि हेत की रँग भीनी मुसक्यानि।
जोवनि की सुख सहज फल यहै लेत पिय मानि॥
पुनि फिरि प्यारी प्यार सों रमकि लिये उर लाइ।
देखत सुख हिय दुख भयो नैननि जल भरि आइ॥
गहि कपोल सुन्दर करनि नैननि नैन मिलाइ।
अधरनि रस प्यावत पियहिँ लाज नेम बिसराइ॥
छुटी मूर्छा चेत भो चितवत मुख की ओर ।
रटत पपीहा तृषित जनु व्याकुल चकित चकोर॥

